उदाहरणम्—

अरिवधदेहशरीरः सहसा रथिसूततुरगपादातः ।
भाति सदानत्यागः स्थिरतायामवनितलतिलकः ॥ ३८९ ॥
चकासत्यङ्गनारामाः कौतुकानन्दहेतवः ।
तस्य राज्ञः सुमनसो विबुधाः पार्श्ववर्तिनः ॥ ३९० ॥

(१२४) तथा शब्दार्थयोरयम् ॥ ८६ ॥

उदाहरणम्—

तनुवपुरजघन्योऽसौ करिकुञ्जररुधिररक्तखरनखरः ।
तेजो धाम महः पृथुमनसामिन्द्रो हरिर्जिष्णुः ॥ ३९१ ॥

---

शब्दों में हुआ करता है जिससे उसे सभङ्गशब्दगत और अभङ्गशब्दगत कहा जाया करता है ) जैसे कि—

( १ ) 'अरिवधदेहशरीरः' ( अरिवधदा शत्रुविनाशिनी ईहा चेष्टा येषां ते अरिवधदेहा ये शरिणः शरयुक्ताः वाणवर्षिणो योधास्तान् ईरयति प्रेरयतीति अरवधदेहशरीरः ) शत्रु-विनाश पर दत्तचित्त अपने वीर-सैनिकों को प्रेरित करने वाला, 'सहसा रथिसूततुरगपादातः ( सहसा शीघ्रं वलाद्वा रथिभिः सुष्ठु उताः संबद्धाः तुरगाः अश्वाः पादाताः पदातिकाश्च यस्यः सः ) वलपूर्वक अपने रथारोहिओं के साथ अपने अश्वारोहिओं और पदातियों को सम्बद्ध रखने वाला और 'स्थिरतायामगः' समरभूमि में अडिग रहने वाला पर्वत ( सदृश ) 'अवनितलतिलकः' यह पृथिवी-तिलक राजा 'सदानत्या भाति' सर्वदा अपने विनय के कारण सुशोभित हुआ करता है ।

[ यहां जो पुनरुक्तवदाभास है वह सभङ्ग शब्द-निष्ठ है क्योंकि 'देह-शरीर', 'सारथि-सूत' और 'दान-त्याग' शब्द यहां ऐसे प्रयुक्त हैं जिनमें आपाततः अर्थैक्य की प्रतीति हो रही है और जो वस्तुतः सभङ्ग हैं । यहां 'देह-शरीर' शब्द तो सार्थक और सभंग है किन्तु 'सारथि-सूत' में प्रथम निरर्थक है और अन्तिम सार्थक । वैसे ये दोनों ही सभंग शब्द हैं । 'दान-त्याग' में दोनों शब्द सभङ्ग हैं किन्तु निरर्थक हैं । ]

( २ ) 'तस्य राज्ञः' उस राजा के 'अङ्गनारामाः 'रमणिओं के साथ निरन्तर विहार करने वाले, 'कौतुकानन्दहेतवः' नाना प्रकार की क्रीडाओं के द्वारा सबको आनन्दित रखने वाले और 'सुमनसो विबुधाः' सब के शुभचिन्तक किंवा महाबुद्धिमान् 'पार्श्ववर्तिनः' पार्श्ववर्ती लोग 'चकासति' कितने शोभित हो रहे हैं ।

[ यह उदाहरण अभङ्गशब्दनिष्ठ पुनरुक्तवदाभास का है । यहां 'अङ्गना-रामा' 'कौतुक-आनन्द' और 'सुमनस्-विबुध' शब्द आपाततः एकार्थवाची प्रतीत हो रहे हैं और अभङ्ग-अखण्ड हैं । ]

और दूसरा पुनरुक्तवदाभास अलंकार वह है जो शब्दार्थोभयनिष्ठ-शब्द और अर्थ दोनों में रहने वाला-हुआ करता है ।

जैसे कि—

'असौ हरिः' यह वनराज सिंह 'तनुवपुः' कृशकाय होते हुये भी 'अजघन्यः' अमित-बलशाली है । 'करिकुञ्जररुधिररक्तखरनखरः' मारे गये गजराजों के रुधिर से सने लाल-लाल तीक्ष्ण नखों वाला है, 'तेजोधाम' एक मात्र तेज का आधार है, 'महः पृथु मनसामिन्द्रः' शक्ति के कारण स्वाभिमानी प्राणिओं में सबसे बड़ा और 'जिष्णुः ( अस्ति )' सबको पराजित करनेवाला है ।'